विद्धान् परश्वधान्॥१५॥अयःकुन्तांश्च पतितान् मुसलानि गुरूणि च । शतघ्नीःपश्य
चित्राश्च विपुलान् परिघांस्तथा ॥ १६ ॥ चक्राणि चापविद्धानि तोमरांश्च महारणे।
नानाविधानि शस्त्राणि प्रगृह्य जयगृद्धिनः ॥ १७ ॥ जीवन्त इव दृश्यन्ते गतसत्वा
स्तरस्विनः । गदाविमथितैर्गात्रैर्मुसलैर्भिन्नमस्तकान् ॥ १८ ॥ गजवाजिरथक्षुण्णान्
पश्य योधान् सहस्रशः । मनुष्यहयनागानां शरशक्त्यृष्टिपट्टिशैः । निस्त्रिंशैः परिघैः
प्रासैरय कुन्तैः परश्वधैः ॥ १९ ॥ शरीरैर्बहुभिश्छिन्नैः शोणितौघपरिप्लुतैः । गता
सुभिरमित्रघ्न संवृता रणभूमयः ॥ २० ॥ बाहुभिश्चन्दनादिग्धैः साङ्गदैर्शुभभूषितैः ।
सतलत्रैः सकेयूरैर्भाति भारत मेदिनी ॥ २१ ॥ साङ्गुलित्रैर्भुजाग्रैश्च विप्रविद्धैरलंकृतैः
हस्तिहस्तोपमैश्छिन्नैरूरुभिश्च तरस्विनाम् ॥ २१ ॥ बद्धचूडामणिवरैः शिरोभिश्च
सकुण्डलैः । पतितैर्वृषभाक्षाणां विराजति वसुन्धरा । २३ ॥ कबन्धैः शोणितादिग्धै

सोंकोदेखो।१५। गिरेहुयेभारीमुशल छिन्नितशतघ्नी औरबड़ेपरिघोंकोदेखो। १६। इसमहायुद्धमेंटूटेचक्र और तोमरोंकोदेखो विजयाभिलाषी वेगवानयुद्धकर्त्तालोग नाना प्रकारकेशस्त्रोंसमेत मरेहुयेभी जीवतेहुये से विदितहोते हैं। १८। गदाओ से अंग भंग मुशलोंसे टूटे मस्तक हाथी घोड़े और रथों से घायल हजारों शूरवीरोंको देखो । १९। हे शत्रुहन्ता अर्जुन मनुष्य घोड़े और हाथियोंके शरीर बाण, शक्ति, दुधारा, खड्ग, पट्टिश घोर रूप लोहे की परिघ असिकान्त, फरसा इत्यादि शस्त्रों से छिन्नरूप और बहुतसे मृतकरूप शरीरोंसे। २०। आच्छादित होकर चन्दन से लिप्त सुवर्ण के बाजुओं से अलंकृत हस्तत्राण वा केयूर रखनेवाली भुजाओं से पृथ्वी प्रकाशमान हुई। २१। हे भरतवंशी हस्तत्राण रखने वाले अत्यन्त अलंकृत और छिदीहुई उत्तम भुजा और हाथीकी सूंडके समान महावेगवानोंकी टूटी जंघा और उत्तम चूड़ामणि समेत कुण्डलधारी उत्तम नेत्रवाले वीरोंसमेत पड़े हुये शिरों से पृथ्वी महा शोभायमान होगई है। २१। हे भरतर्षभ रुधिरसे लिप्त अंग

swords; pattishes and axes are lying everywhere.15. Clubs, shataghnis, musals, broken wheels and tomars are lying on the ground along with the slain warriors who look alive even in death. With heads broken by maces, thousands of elephants, horses and warriors lie dead. The bodies of men, horses and elephants, wounded by arrows, axes, swords, clubs and other weapons as well as the arms of the warriors, decked with sandal paste and ornaments, beautify the field.21. The arms, decked with hand guards, pierced, the severed thighs like the trunks of elephants, and the heads of warriors with beautiful eyes, ear-rings and head jewels beautify the land. The bleeding bodies, with broken necks and limbs, made the ground look like a burnt forest. Look at the broken cars with golden bells and the horses dead or dying with wounds.25. Look at the different parts

दिछन्नगात्रशिरोधरैः । भूर्भाति भरतश्रेष्ठ शान्तार्चिर्भिरिवाग्निभिः ॥ १४ ॥ रथांश्च बहुधा भग्नान् हेमकिङ्किणिनः शुभान् । वाजिनश्च हतान् पश्य विनिकीर्णान् शरा हतान् ॥ २५ ॥ सानुकर्षानुपासङ्गान् पताका विविधध्वजान् । रथिनाञ्च महाशङ्खान् पाण्डरांश्च प्रकीर्णकान् ॥ २६ ॥ निरस्तजिह्वान् मातङ्गान् शयानन् पर्वतोपमान् । वैजयन्तीर्विचित्राश्च हतांश्च गजवाजिनः ॥ २७ ॥ वारणानां परिस्तोमांस्तथैव क्लिन्नकम्बलान् । विपाटितविचित्रांश्च चित्ररूपाः कुथास्तथा ॥ २८ ॥ भिन्नाश्च बहुवः घण्टा महाद्भिः पतितैर्गजैः । वैदूर्य्यदण्डांश्च शुभान् पतितानङ्कुशान् भुवि ॥२९॥ बद्धाः सादिभुजाग्रेषु सुवर्णविकृताः कशाः ॥ ३० ॥ विचित्रमणिचित्रांश्च जात रूपपरिष्कृतान् । अश्वास्तरपरिस्तोमान् राङ्कवान् पतितान् भुवि॥३१॥चूड़ामणीन्नरे न्द्राणां विचित्राः काञ्चनस्रजः । छत्राणि चापविद्धानि चामरव्यजनानि च ॥ ३२ ॥ चन्द्रनक्षत्रभासैश्च वदनैश्चारुकुण्डलैः । क्लृप्तश्मश्रुभिरत्यर्थं वीराणां समलंकृतैः ॥३३॥

जिनकी ग्रीवा टूटीहुई इनसब नानाअंगोंसे पृथ्वी ऐसी प्रकाशित हुई जैसे कि शांत ज्योतिवाली अग्नियों से बनशोभित होता है । २४ । और सुनहरी घण्टे रखनेवाले बहुत प्रकार से टूटेहुये शुभरथों से व्याप्त बाणों से घायल मृतक वा व्याकुल पड़े हुये आनन्दवाले घोड़ोंको देखो । २५ । अनुकर्ष उपासंग पताका और नाना प्रकारकी ध्वजाओंको देखो रथी लोगोंके बड़े शंखश्वेत चामर और जिनकी जिह्वा बाहर निकल पड़ीं उन पर्वताकार सोतेहुये हाथियों को देखो वैजयन्तीमाला व रथके विचित्र मृतक घोड़े वा हाथियों के परिस्तोम मृगचर्म और कम्बलोंको देखो विचित्र चांदी से जड़े हुये अंकुश और बड़े हाथियों समेत गिरकर टूटे घंटोंको देखो वैडूर्य्य मणियों से जटित सुन्दर दण्ड युक्त गिरे हुये शुभ अंकुश और सवारोंकी भुजाओं में बंधेहुये सुवर्ण जटित चाबुकों को देखो । ३० । विचित्र मणियों से जटित सुवर्ण से अलंकृत रांकवान मृगचर्म से बनेहुये पृथ्वीपर पड़ेहुये घोड़ों के स्तर परिस्तोमों को देखो । ३१ । राजाओंकी चूड़ामणि व विचित्र स्वर्णमयी माला वा टूटेहुये छत्र चामर और व्यजनों को देखो । ३२ । चन्द्रमा और नक्षत्रों के समान प्रकाशमान सुन्दर कुंडलधारी दाढ़ी मूछोंसे अलंकृत सब संयुक्त वीरोंके मुखों से । ३३ । दकीहुई रुधिररूप कीचवाली पृथ्वीको देखो

of cars and banners. Look at the large conchs of the car-warriors and the huge elephants lying with their tongues out. Look at the garlands, the wonderful horses of the cars slain, the trappings of elephants, deer skins and blankets. Look at the wonderful silver goads and the broken bells of the dead elephants. Look at the beautiful handles of the goads decked with lapis lazuli and the golden whips tied to the arms of the horsemen,30 Look at the golden trappings of horses, made of the best deer skins and furs. Look at the head jewels, golden garlands, the broken umbrellas, chamars and

चोदयत् ॥ ४२ ॥ तां युद्धभूमिं पार्थस्य दर्शयित्वा च माधवः । त्वरमाणस्ततः कृष्णः पार्थमाह शनैरिदम् ॥४३॥ पश्य कौरवराजानमुपयातांश्च पार्थिवान्। कर्णं पश्य महारङ्गे ज्वलन्तमिव पावकम् ॥ ४४॥ असौ भीमो महेष्वासः सन्निवृत्तो रणं प्रति । तमेते विनिवर्त्तन्ते धृष्टद्युम्नपुरोगमाः। पाञ्चालसृञ्जयाश्चापि पाण्डवानां च ये मुखम् ॥ ४६ ॥ निवृत्तैश्च पुनः पार्थैर्भग्नं शत्रुबलं महत् । कौरवान् द्रवतो ह्येष कर्णो वारयतेऽर्जुन ॥ ४७ ॥ अन्तकप्रतिमो वेगे शक्रतुल्यपराक्रमः । असौ गच्छति कौरव्य द्रौणिः शस्त्रभृतांवर ॥ ४८ ॥ तमेव प्रद्रुतं संख्ये धृष्टद्युम्नो महारथः । अनुप्रयाति संग्रामे हतान् पश्य च सृञ्जयान् ॥ ४९ ॥ सर्वमाह सुदुर्द्धर्षो वासुदेवः किरीटिने । ततो राजन् प्रादुरासीन्महाघोरो महारणः ॥ ५० ॥ सिंहनादरवाश्चैव प्रादुरासन् समागमे । उभयोः सेनयो राजन् मृत्युं कृत्वा निवर्त्तनम् ॥ ५१ ॥ एवमेष क्षयो वृत्तः पृथि

ऐसा शीघ्रता करनेवाले माधव श्रीकृष्णजी ने वह युद्धभूमि अर्ज्जुनको दिखाकर बड़ी धैर्यता से अर्ज्जुनसे यह वचन कहा । ४३ । कि हे अर्ज्जुन राजा युधिष्ठिर को और सम्मुख जानेवाले राजाओं को देखो और महायुद्धमें अग्नि के समान क्रोधरूप कर्णकोभी देखो । ४४ । यह बड़ाधनुषधारी भीमसेन युद्धमेंलौटाहैपांचाल सृञ्जी और जो पाण्डवों के उत्तम गिनेजाते हैं जिनका अग्रगामी धृष्टद्युम्न है वह सब उस भीमसेनके संगमें लौटते हैं । ४६ । और उस लौटनेवाले पांडव भीमसेनसे शत्रुओंकी बड़ीसेना फिर पराजय हुई है अर्जुन यह कर्ण भागनेवाले कौरवोंको रोकताहै । ४७ । हे कौरव्य वेगमें यमराज के समान और इन्द्रके सदृश पराक्रमी शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ यह अश्वत्थामाभी जाताहै । ४८ । महारथी धृष्टद्युम्नयुद्धमें उस भागनेवाले के पीछे जाताहै और युद्धमें मरेहुये सृंजियोंको देखो । ४९ । महाअजेय वासुदेवजीने इसरीतिसे इससब वृत्तान्तको अर्जुनसे कहा हे राजा इसकेपीछे महाघोर युद्ध जारीहुआ । ५० । तब मृत्युको निश्चय करके दोनों सेनाओं के समागम होनेमें दोनों ओरको सिंहनादों के महान् शब्द होनेलगे । ५१ । हे पृथ्वीपति राजा धृतराष्ट्र आपके दुर्मंत्रों से पृथ्वीपर आपके और अन्यों के शूरवीरों का इसरीति

ing shown the field of battle to Arjun, Shri Krishn again said, "Look at Yudhishthir and other fighting warriors. Look at Karan who is enraged like fire. The great archer Bhim is coming back to the field of battle. The Panchals, the Srinjayas and the other good warriors of the Pandavas, led by Dhrishtadyumn, are coming back with Bhim. Bhim has again routed the Kauravas. There goes Ashwathama like Yamraj or Indra in prowess. Brave Dhrishtadyumn is chasing him. Look at the Srinjayas slain. " Invincible Govind, was thus talking to Arjun, while a dreadful fighting began. The roars of the warriors of both sides were heard during their encounter. Thus the destruction of your warriors and those of the Pandavas began on

र्वां पृथिवीपते। तावकानां परेषाञ्च राजन् दुर्मन्त्रिते तव ॥ ५२ ॥

इति कर्णपर्वणि कृष्णवाक्ये अष्टपञ्चाशोऽध्यायः ॥ ५८ ॥

सञ्जय उवाच। ततः पुनः समाजग्मु रभीताः कुरुसृञ्जयाः। युधिष्ठिरमुखाः पार्थाः सूतपुत्रमुखा वयम् ॥ १ ॥ ततः प्रववृतेभीमः संग्रामो लोमहर्षणः। कर्णस्य पाण्डवानाञ्च यमराष्ट्रविवर्द्धनः ॥ २ ॥ तस्मिन् प्रवृत्ते संग्रामे तुमुले शोणितोदके संशप्तकेषु शूरेषु किञ्चिच्छिष्टेषु भारत ॥ ३ ॥ धृष्टद्युम्नो महाराज सहितःसर्वराजभिः कर्णमेवाभिदुद्राव पाण्डवाश्च महारथाः ॥ ४ ॥ आगच्छमानांस्तान् संख्ये प्रहृष्टान्

से नाश जारी हुआ ५२ ॥

अध्याय ॥ ५९ ॥

संजयबोले कि इसके पीछे निर्भय कौरव सृञ्जी और युधिष्ठिरको अग्रगामी करनेवाले पाण्डव और कर्णको अग्रगामी करनेवाले हमलोग फिर भिड़गये। १। उससमय कर्ण और पाण्डवोंका वहयुद्ध फिरजारीहुआ जो भयकारी रोमहर्षण करनेवाला यमराज के देशकी वृद्धि करनेवाला था। २। हे भरतवंशी उसकठिन रुधिररूप जल रखनेवाले युद्ध के जारीहोनेपर और शूरवीर संसप्तकों के कुछबाकी रहनेपर। ३। धृष्टद्युम्न और महारथी पाण्डव सब राजाओं समेत कर्णके सम्मुख गये तब अकेले कर्णने युद्धमें आनेवाले प्रसन्नचित्त विजयाभिलाषी उन वीरोंको

*account of your evil policy, O king.* "25.

## CHAPTER LIX

Sanjaya said, " The the intrepid Kauravas and Srinjayas, led by Yudhishthir, and our warriors led by Karan again met in battle. The battle was dreadful, increasing the region of Yam. When the bloody battle was being fought and only a small part of the Sansaptak army was left, Dhrishtadyumn and the Pandav warriors faced Karan alone bore them as a mountain does a storm of rain.

विजयेऽरिघ्नः । दधारैको रणे कर्णो जलौघानिव पर्वतः ॥ ५ ॥ समासाद्य तु ते कर्णं
व्यशीर्यन्त महारथाः । यथाचलं समासाद्य वार्योघाः सर्वतोदिशम् ॥ ६ ॥ तयो
रासीन्महाराज संग्रामो लोमहर्षणः । धृष्टद्युम्नस्तु राधेयं शरेण नतपर्वणा ॥ ७ ॥
ताडयामास समरे तिष्ठ तिष्ठेति चाब्रवीत् । विजयञ्च धनुः श्रेष्ठं विधुन्वानो महारथः
॥ ८ ॥ पार्षतस्य धनुश्छित्त्वा शरांश्चाशीविषोपमान् । ताडयामास संक्रुद्धः पार्षतं
नवभिः शरैः ॥ ९ ॥ ते वर्म हेमविकृतं भित्त्वा तस्य महात्मनः । शोणिताक्ता व्यराजन्त
शक्रगोपा इवानघ ॥ १० ॥ तदपास्य धनुश्छिन्नं धृष्टद्युम्नो महारथः । अन्यद्धनु
रुपादाय शरांश्चाशीविषोपमान् । कर्णं विव्याध सप्तत्या शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ ११ ॥
तथैव राजन् कर्णोऽपि पार्षतं शत्रुतापनम् । छादयामास समरे शरैराशीविषोपमैः
॥ १२ ॥ द्रोणशत्रुर्महेष्वासो विव्याध निशितैः शरैः ॥ १३ ॥ तस्य कर्णो महाराज शरं
कनकभूषणम् । प्रेषयामास संक्रुद्धो मृत्युदण्डमिवापरम् ॥ १४ ॥ तमापतन्तं सहसा

ऐसे धारणकिया जैसे कि जलके समूहोंको पर्व्वत धारण करताहै । ५ । वहसब महारथी कर्णको पाकर ऐसे छिन्नभिन्नहोगये जैसे कि जलकेसमूह पर्व्वतको पाकर इधर उधर दिशाओं को चलेजाते हैं । ६ । हे महाराज इसके पीछे रोमहर्षण करने वाला युद्ध होनेलगा तब धृष्टद्युम्नने कर्णको टेढ़ेपर्ववाले बाणोंसे घायलकिया और तिष्ठ तिष्ठ कहा विजयनाम उत्तम धनुषको और विषैले सर्पों के समान बाणोंको काटकर अत्यन्त क्रोधयुक्तहोकर नौबाणोंसे धृष्टद्युम्नको घायल किया । ९ । हे निष्पाप वह कर्णके बाण उस महात्माके सुनहरी कवचको छेदकर रुधिरमें भरेहुये बीरबहूटी के समान शोभायमान हुये । १० । महारथी धृष्टद्युम्न ने उस टूटेहुये धनुषको डालकर दूसरे धनुष और विषैले सर्पकी समान बाणोंको लेकर टेढ़े पर्व्व वाले सत्तर बाणोंसे कर्णको पीड़ामान किया । ११ । और उसी प्रकार कर्णनेभी युद्धमें शत्रुसंतापी धृष्टद्युम्नको विषैले सर्पके समान बाणोंसे ढकादिया । १२ । फिर द्रोणाचार्य्य के शत्रु बड़े धनुषधारी धृष्टद्युम्नने तीक्ष्ण धारवाले बाणों से पीड़ामान किया । १३ । हे राजा फिर अत्यन्त क्रोधयुक्त कर्णने सुनहरी भूषण युक्त द्वितीय यमदण्डके समान बाणको उसके ऊपरफेंका । १४। हस्तलाघवकरने वाले सात्यकी

They were dispersed before him like water falling over a hill. 6. When the battle was severe, Dhrishtadyumn wounded Karan. Drawing up his bow, known as Vijaya, Karan cut his bow and arrows and wounded him with nine darts, which pierced his armour and came out blood stained. 10. Dhrishtadyumn threw aside the broken bow and wounded Karan with seventy arrows. Karan too, hid him with his darts. Again his adversary wounded him. Then Karan shot at him a gold-decked arrow like a serpent. Satyaki cut it into seven parts. Seeing this Karan hid Satyaki with his arrows and wounded him with seven darts. Satyaki too, wounded him with arrows. Then the battle

घोररूपं विशाम्पते । चिच्छेद सप्तधा राजन् शैनेयः कृतहस्तवत् ॥१५॥ शरं तु तं विनि
हतं दृष्ट्वा शरैः कर्णो विशाम्पते । सात्यकिं शरवर्षेण समन्तात् पर्यवारयत् ॥१६॥
विव्याध चैनं समरे नाराचैस्तत्र सप्तभिः । तमप्यथ विव्यधे शैनेयः शरैर्हेमविभूषितैः
॥१७॥ ततो युद्धं महाराज चक्षुःश्रोत्रभयावहम् । आसीद्रौद्रं च चित्रं च प्रेक्षणीयं
समन्ततः ॥१८॥ सर्वेषां तत्र भूतानां रोमहर्षोऽभ्यजायत । तदृष्ट्वा समरे कर्म
कर्णशैनेययोर्नृप ॥१९॥ एतस्मिन्नन्तरे द्रौणिरभ्ययात् सुमहाबलः । पार्षतं शत्रुदमनं
शत्रुवीर्यासुनाशनम् ॥२०॥ अभ्यभाषत संक्रुद्धो द्रौणिः परपुरञ्जयः । तिष्ठ
तिष्ठाद्य ब्रह्मघ्न न मे जीवन् विमोक्ष्यसे ॥२१॥ इत्युक्त्वा सुभृशं वीरं शीघ्रकृन्नि
शितैः शरैः । पार्षतं छादयामास घोररूपैः सुतेजनैः ॥२२॥ यतमानं परं शक्त्या
यतमानो महारथः । यथा हि समरे द्रोणः पार्षतं वीक्ष्य मारिष ॥२३॥ तथा द्रौणिं

ने बल अकस्मात् आनेवाले घोररूप बाणको सात टुकड़े किया । १५ । तब कर्ण ने बाणको कटाहुआ देखकर सात्यकिको बाणोंकी वर्षा करके चारों ओर से ढकदिया । १६ । और सात नाराचों से पीड़ामानभी किया इसके पीछे सात्यकि ने भी सुवर्णजटित बाणों से उसको छेदा । १७ । हे महाराज इसके पीछे घोरयुद्ध हुआ वह युद्ध नेत्र और कर्णोंको भयभीत करनेवाला महाअद्भुत चारोंओरसे देख नेकेही योग्य था । १८ । हे राजा वहां कर्ण और सात्यकिके उस कर्मको देखकर सब जीवोंके रोमांच खड़ेहोगये । १९ । इसी अन्तरमें अश्वत्थामाजी बड़ेपराक्रमी वह धृष्टद्युम्न के सम्मुख गये जोकि शत्रुओं का विजय करनेवाला और पराक्रम समेत प्राणोंका हरनेवाला था । २० । शत्रुके पुरके विजय करनेवाले और अत्यन्त क्रोधयुक्त अश्वत्थामा जी बोले कि हे ब्राह्मणके मारनेवाले ठहरोठहरो अब मुझ से बचकर जीवानहीं बचसक्ता । २१ । यह कहकर शीघ्रता करनेवाले अश्वत्थामा ने तीक्ष्णधार घोररूप सुन्दर तेजवाले बाणों से वीर धृष्टद्युम्न को अत्यन्त वेगसे ढकदिया । २२ । हे श्रेष्ठ जैसे कि महारथी द्रोणाचार्य्य जी युद्ध में उपाय करने वाले धृष्टद्युम्न को देखकर बड़ेपरिश्रमसे उपाय करनेवाले हुये । २३ । उसीप्रकार

was terrible to the eye and ear and wonderful to look at. The hair of the lookers-on stood on end. In the mean time Ashwathama faced Dhrishtadyumn the destroyer of foes. 20. Ashwathama the conquerer of foes said, "Stay, slayer of Brahman. You cannot scape from me." Having said this, he hid his adversary with arrows. Dhrishtadyumn was not pleased with the encounter of Ashwathama and was in the same mood of mind as Drona, when he fought with him. He thought that his end was near and fought dejectedly. But knowing himself to be unslayable with weapons he faced Ashwathama like Deah

रणेदृष्ट्वा पार्षतः परवीरहा । नातिहृष्टमना भूत्वा ज्ञातवान् मृत्युमात्मनः ॥ २४ ॥ स
दृष्ट्वा समरेऽत्मान शस्त्रेणावध्यमेव तु । जवेनाभ्यद्रवद्द्रौणिं कालः कालमिव क्षये
। २५ ॥ द्रौणिस्तु दृष्ट्वा राजेन्द्र धृष्टद्युम्नमवस्थितम् । क्रोधेन निश्वसन् वीरः पार्षतं
समुपाद्रवत् । तावन्योऽन्यस्तु दृष्ट्वैव संरम्भं जग्मतुः परम् ॥ २६ ॥ अथाब्रवीन्महा
राज द्रोणपुत्र, प्रतापवान् । धृष्टद्युम्नं समीपस्थं त्वरमाणो विशाम्पते ॥ २७ ॥ पांचा
लापसद् यत्त्वां प्रेषयिष्यामि मृत्यवे ॥ २८ ॥ पापंहि यत्त्वया कर्म घ्नता द्रोणं पुरा
कृतम् । अद्य त्वां तप्स्यते तद्वै यथा न कुशलं तथा ॥ २९ ॥ अरक्ष्यमाणः पार्थेन यदि
तिष्ठसि संयुगे । नापक्रामसि वा मूढ सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ॥ ३० ॥ एवमुक्तः प्रत्युवाच
धृष्टद्युम्नः प्रतापवान् ॥ ३० ॥ प्रतिवाक्यं स एवासिर्मामको दास्यते तव । येनैव ते
पितुर्दत्तं वर्तमानस्य संयुगे ॥ ३१ ॥ यदि तावन्मयाद्रोणो निहतो ब्राह्मणब्रुवः । स्वा

शत्रुओं के वीरोंके मारनेवाले धृष्टद्युम्नने युद्धमें अश्वत्थामाको देखकर कुछअप्रसन्न होकर अपनी मृत्युकोमाना । २४ । फिर वह युद्धमें अपनेको शस्त्रसे अवध्य जानकर बड़ी तीव्रतासे अश्वत्थामाके सम्मुख ऐसेगया जैसे कि प्रलयकाल में काल कालके सम्मुख जाता है । २५ । हे महाराजेन्द्र फिर वीर अश्वत्थामा अपने सम्मुख धृष्टद्युम्नको देखकर क्रोधसे श्वासलेताहुआ उसके सम्मुखगया और उन दोनों ने परस्पर देखकर बड़ा क्रोधकिया । २६ । हे महाराज राजा धृतराष्ट्र इसके पीछे शीघ्रता करनेवाला प्रतापवान् अश्वत्थामा सम्मुख होनेवाले धृष्टद्युम्न से बोले । २७ । हे पांचालदेशियों में नीच अब मैं तुझको मृत्युके समीप भेजूंगा । २८ । जो कि पूर्वसमय में तुमने द्रोणाचार्य्य को मारकर पापकर्म किया है अब वह पापका फल तुझको ऐसा मिलेगा जिसमें तेराकल्याण न होगा । २९ । हे अज्ञान जो तू अर्जुनसे अरक्षितहोकर युद्धमें नियतहोताहै वा नहीं हटताहै इसीसे सत्य २ तेरा कल्याण नहीं है यह वचन सुनकर प्रतापवान् धृष्टद्युम्नने उत्तर दियाँ । ३० । कि मेरा वहीखड्ग तेरे उत्तरकोदेगा जिसने कि युद्धमें उपाय करनेवाले तेरेपिताको उत्तर दिया था । ३१ । नाममात्र अपनेको ब्राह्मण कहनेवाले द्रोणाचार्य्यजी मेरे हाथसे मारेगये अब युद्धमें अपने पराक्रम से तुझको भी क्यों न मारूंगा

encountering Death at pralaya. 25. Seeing Dhrishtadyumn before him, Ashwathama faced him with deep sighs. Both were enraged at the sight of each other. Then Ashwathama said to his adeversary, "Worst of Panchals, I shall send you to the region of Death. You will reap the punishment of slaying Drona, if you are not protected by Arjun or if you donot run away. To this Dhirshtadymn replied, "My sword, which slew thy father, will reply you. Drona, a Brahman in name, was slain by me and I shall not spare your life." Having said

मिद्यामी कथं युद्धे न हनिष्यामि विक्रमात् ॥ ३२ ॥ एवमुक्त्वा महाराज सेनापति रमर्षणः। निशितेनाथ भागेन द्रौणिं विव्याध पार्षतः ॥ ३३ ॥ ततो द्रौणिः सुसंक्रुद्धः शरैः सन्नतपर्वभिः । आच्छादयद्दिशो राजन् धृष्टद्युम्नस्य संयुगे ॥ ३४ ॥ नैवान्तरीक्षं न दिशो नापि योधाः समन्ततः। दृश्यन्त वै महाराज शरैश्छन्नाः सहस्रशः ॥ ३५ ॥ तथैव पार्षतो राजन् द्रौणिमाहवशोभिनम्। शरैः प्रच्छादयामास सूतपुत्रस्य पश्यतः ॥ ३६ ॥ राधेयोऽपि महाराज पाञ्चालान् सह पाण्डवैः। द्रौपदेयान् युधामन्युं सात्यकिञ्च महारथम् । एकः संवारयामास प्रेक्षणीयः समन्ततः ॥ ३७ ॥ धृष्टद्युम्नस्तु समरे द्रौणेश्छिच्छेद कार्मुकम्। वेगवत् समरे घोरं शरांश्चाशीविषोपमान् ॥ ३८ ॥ स पार्षतस्य राजेन्द्र धनुः शक्तिं गदां ध्वजम् । हयान् सूतं रथश्चैव निमिषाद्व्यधमच्छरैः ॥ ३९ ॥ स छिन्नधन्वा विरथो हताश्वो हतसारथिः खड्गमादत्त विपुलं शतचन्द्रञ्च भानुमत् ॥ ४० ॥ द्रौणिस्तदपि राजेन्द्र भल्लैः

। ३२ । हे महाराज क्रोधयुक्त सेनापति धृष्टद्युम्न ने ऐसा कहकर अत्यन्त तीक्ष्ण बाण से अश्वत्थामाको घायलकिया । ३३ । फिर अत्यन्त क्रोधयुक्त अश्वत्थामा ने टेढ़ेपर्ववाले बाणोंसे युद्धमें धृष्टद्युम्नकी दिशाओं को ढकादिया । ३४ । उस समय चारों ओर से बाणों से ढकेहुये न शूरवीर दिखाई दिये न दिशा विदिशा समेत अन्तरिक्ष दिखाई दिया हेराजा इसीप्रकार धृष्टद्युम्न ने भी युद्धमें शोभादेनेवाले अश्वत्थामा को कर्णके देखतेहुये बाणोंसे ढकादिया । ३६ । फिर चारों ओर से देखने के योग्य अकेले कर्णनेभी पांचाल पांडव द्रौपदी के पुत्र युधामन्यु और महारथीसात्यकि को रोका । ३७। फिर धृष्टद्युम्नने युद्धमें अश्वत्थामाके धनुषको काटा तब वेगवान अश्वत्थामाने उसको डाल दूसरे धनुषको लेकर घोरजंग में विषैले सर्पोंकी समान बाणोंको फेंका फिर उसने धृष्टद्युम्नकी गदा शक्ति धनुष ध्वजा रथ सारथी और घोड़ोंको बाणों से एक क्षणमात्र में मारा । ३९ । तब उस धनुष रथ गदा शक्ति रथ ध्वजा टूटेहुये धृष्टद्युम्नने बड़े खड्ग और सौ चन्द्रमा रखने वाली ढालको लिया । ४० । हे राजेन्द्र तब हस्तलाघवी वीर अश्वत्थामा ने शीघ्रही अपने भल्लों से रथसे न उतरने वाले धृष्टद्युम्न के उसखड्ग को भी काटा यह बड़ा

this, enraged Dhrishtadyumn wounded Ashwathama with sharp arrows. 33. Nothing except arrows was seen on all sides. Dhrishtadymn too, covered Ashwathama with arrows. 36. Karan alone checked the Panchals, the sons of Draupadi, Yudhamanyu and Satyaki. Then Dhrishtadyumn cut the bow of Ashwathama. The latter put it down and taking up another bow, discharged from it arrows like serpents. He then cut down the bow, spear, mace, standard, car, driver and horses in an instant. Dhrishtadyumn took up his sword and shield: 40. Ashwathama cut his sword also, before he could

क्षिप्रं महारथः । चिच्छेद समरे धीरः क्षिप्रहस्तो दृढायुधः । रथादनवरूढस्य तदद्भुत
मिवाभवत् ॥ ४२ ॥ धृष्टद्युम्नन्तु विरथं हताश्वं छिन्नकार्मुकम् । शरैश्च बहुधा
विद्धमस्त्रैश्च शकलीकृतम् ॥ ४३ ॥ नाशकद्भरतश्रेष्ठ यतमानो महारथः ॥ ४४ ॥
तस्यान्तमिषुभी राजन् यदा द्रौणिर्न जग्मिवान् । अथ त्यक्त्वा धनुर्वीरः पार्षतं त्वरि
तोऽन्वगात् ॥ ४५ ॥ आसीदाद्रवतो वेगस्तस्य राजन्महात्मनः । गरुडस्येव पततो
जिघृक्षोः पन्नगोत्तमम् ॥ ४६ ॥ एतस्मिन्नेव काले तु माधवोऽर्जुनमब्रवीत् ॥४७॥
पश्य पार्थ यथा द्रौणिः पार्षतस्य रथं प्रति । यत्नं करोति विपुलं हन्यादेनं न संशयः
॥ ४८ ॥ तं मोचय महाबाहो पार्षतं शत्रु कर्षण । द्रौणेरास्यमनुप्राप्तं मृत्योरास्य
गतं यथा ॥ ४९ ॥ एवमुक्त्वा महाराज वासुदेवः प्रतापवान् । प्रैषयत्तुरगांस्तत्र
यत्र द्रौणिर्व्यवस्थितः ॥ ५० ॥ ते हयाश्चन्द्रसङ्काशाः केशवेन प्रचोदिताः । आपि
बन्त इव व्योम जग्मुर्द्रौणिरथं प्रति ॥ ५१ ॥ दृष्ट्वायान्तौ महावीर्य्यौ तावुभौ कृष्ण
धनञ्जयौ । धृष्टद्युम्नवधे यत्नमकरोत् स महाबलः ॥ ५२ ॥ विकृष्यमाणं दृष्ट्वैव

आश्चर्यसा हुआ । ४२ । हे भरतर्षभ फिर उपाय करनेवाला महारथी उस रथ गदा शक्ति खड्ग आदि से रहित बाणों से अत्यन्त घायल धृष्टद्युम्न को न मारसका हे राजा जब अश्वत्थामा बाणोंसे उसको न मारसका तब वहवीर धनुष को त्यागकर धृष्टद्युम्नकी ओरको चला । ४५ । और उससमय हे महाराज उस महात्मा भ्रमरहित अश्वत्थामाका इसप्रकारका हुआ जैसेकि उत्तम सर्पके भक्षण करनेवाले गरुड़का वेगहोताहै । ४६ । उसीसमय श्रीकृष्णजी अर्जुन से बोले । ४७ । हे अर्जुन देखो कि अश्वत्थामा धृष्टद्युम्नके रथपर बड़े उपायों को करताहै वह निस्सन्देह इसको मारेगा । ४८ । हे शत्रुओं के विजय करनेवाले महाबाहु जैसे हो सके वैसे अश्वत्थामारूप मृत्युके मुखमें फँसहुये धृष्टद्युम्नको निश्चयकरके छुटाओ । ४९ । हे महाराज ऐसाकहकर प्रतापवान् वासुदेवजीने घोड़ोंको वहां पहुँचाया वहां कि अश्वत्थामा नियतथे । ५० । केशवजीके हांकेहुये वह चन्द्रवर्ण घोड़े आकाशगामी होकर अश्वत्थामाके रथपरपहुँचे । ५१ । हे राजा महापराक्रमी अश्वत्थामाने उन बड़े पराक्रमी श्रीकृष्ण और अर्जुनको देखकर धृष्टद्युम्नके मारनेमें उपाय किया । ५२ । तब बड़े पराक्रमी अर्जुनने खिंचे हुये धृष्टद्युम्नको देखकर

come down from the car, to the amazement of all; but in spite of destroying all his weapons and car, he could not slay Dhrishtadyumn. Not being able to slay Dhrishtadyumn with arrows, Ashwathama left his bow and rushed at him as a garur does towards a serpent. Then Shri Krishn said to Arjun, "Look at Ashwathama who is coming with great speed to slay Dhrishtadyumn. You must save the latter from the former." Having said this, Vasudev drove the car towards Ashwathama. 50. Driven by him, the silver white horses reached Ashwathama's car in a moment. Seeing Krishn and

धृष्टद्युम्नं जनेश्वर । शरांश्चिक्षेप वै पार्थो द्रौणिं प्रति महाबलः ॥ ५३ ॥ ते भास्वरा हेमविकृता गाण्डीवप्रेषिता भृशम् । द्रौणिमासाद्य विविशुर्वल्मीकमिव पन्नगाः ॥५४॥ स विद्धस्तैः शरैर्घोरैर्द्रोणपुत्रः प्रतापवान् । उत्सृज्य समरे राजन् पाञ्चाल्यसमितो जसम् ॥ ५५ ॥ रथमारुरुहे वीरो धनञ्जयशरार्दितः । प्रगृह्य च धनुः श्रेष्ठं पार्थं विव्याध सायकैः ॥ ५६ ॥ एतस्मिन्नन्तरे वीरः सहदेवो जनाधिप । अपोवाह रथे नाजौ पार्षतं शत्रुतापनम् ॥ ५७ ॥ अर्जुनोऽपि महाराज द्रौणिं विव्याध पत्रिभिः । तं द्रोणपुत्रः संक्रुद्धो बाह्वोरुरसि चार्पयत् ॥ ५८ ॥ क्रोधितस्तु रणे पार्थो नाराचं कालसम्मितम् । द्रोणपुत्राय चिक्षेप कालदण्डमिवापरम् । ब्राह्मणस्यांसदेशेस निपपात महाद्युतिः ॥ ५९ ॥ स विह्वलो महाराज शरवेगेन संयुगे । निषसाद् रथोपस्थे वैक्लव्यञ्च परं ययौ ॥ ६० ॥ ततः कर्णो महाराज व्याक्षिपद्विजयं धनुः । अर्जुनं समरे क्रुद्धः प्रेक्षमाणो मुहुर्मुहुः । द्वैरथञ्चापि पार्थेन काम

बाणों को अश्वत्थामाके ऊपर फेंका । ५३। गांडीवधनुषसे चलायेहुये वह स्वर्णमयी बाण अश्वत्थामाको पाकर उसके शरीर में ऐसे प्रवेशकरगये जैसे कि सर्प बामी में घुसतेहैं । ५४ । हेराजा उनबाणोंसे घायल और पीड़ावान् वीर अश्वत्थामा युद्धमें बड़े तेजस्वी धृष्टद्युम्नको छोड़कर रथपर सवारहुये।५५।और अर्जुनके बाणोंसे पीड़ितहोकर उत्तमधनुषको लेकर शायकों से अर्जुनको घायल किया । ५६ । इसी अन्तर में वीरसहदेव युद्धभूमि में शत्रुसंतापी धृष्टद्युम्नको रथ में बैठाकर दूर लेगया । ५७ । हे महाराज!फिरतो अर्जुनने भी अश्वत्थामा को बाणोंसे पीड़ित किया फिर बड़े क्रोधयुक्त अश्वत्थामाने अर्जुनको दोनों भुजा और छातीपर घायल किया । ५८ । फिर क्रोधयुक्त अर्जुन ने युद्धमें कालके समान दूसरे कालदण्डके समान नाराचनाम बाणको अश्वत्थामाके ऊपरफेंका वह बड़ातेजस्वी बाण उसब्राह्मण अश्वत्थामा के कन्धेपरगिरा।५९।तबबाणके वेगसे व्याकुलहोकर अश्वत्थामा रथके बैठनेके स्थानपर बैठगया और महाव्याकुलताको पाया । ६० । हे महाराज इसकेपीछे कर्णने अपने विजयनाम धनुषको टंकारा युद्धमें क्रोधयुक्त होकर बारम्बार;अर्जुनको देखनेवाले

Arjun come towards him, Ashwathama tried to slay ;them. Arjun discharged his arrows at Ashwathama and they entered his body like serpents in ant hills. Wounded by them, brave Ashwathama left Dhrishtadyumn and riding on his car began shooting arrows at Arjun. In the mean time, brave Sahadev took Dhrishtadyumn on his car and took him far away from the scene of action. Arjun and Ashwathama wounded each other with arrows. Arjun shot at his adversary an arrow like the staff of Yam. It fell down on his shoulder and he swooned on his seat. 60. Then Karan twanged his bow, named Vijaya, and desirous of fighting with Arjun, he took

यामो महारणे ॥ ६१॥ विह्वलं तन्तु वीक्ष्याथ द्रोणपुत्रस्य सारथिः । अपोवाह रथे नाजौ त्वरमाणो रणाजिरात् ॥ ६२ ॥ अथोत्क्रुष्टं महाराज पाञ्चालैर्जितकाशिभिः मोक्षितं पार्षतं दृष्ट्वा द्रोणपुत्रञ्च पीडितम् ॥ ६३ ॥ वादित्राणि च दिव्यानि प्रादघ्नन सहस्रशः । सिंहनादांश्च चक्रुस्ते दृष्ट्वा संख्ये तदद्भुतम् । ६४ ॥ एवं कृत्वाब्रवीत् पार्थो वासुदेवं धनञ्जयः । याहि संशप्तकान् कृष्ण कार्यमेतत् परं मम ॥ ६५ ॥ ततः प्रयातो दाशार्हः श्रुत्वा पाण्डभाषितम् । रथेनातिपताकेन मनोमारुतरंहसा ॥ ६६ ॥

इति कर्णपर्वणि द्रौण्यपयाने एकोन षष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥

---

और अर्जुनसे युद्धमें द्वैरथ युद्ध करने के अभिलाषी कर्ण ने धनुष को टंकारकर । ६१ । युद्धभूमि में शीघ्रता करनेवाले अश्वत्थामाको व्याकुल देखके रथकेद्वारा युद्धभूमिसे दूर लेगया । ६२ । हे महाराज धृष्टद्युम्नको छुटाहुआ और अश्वत्थामा को अचेतता पूर्वक व्याकुल देखकर विजय से शोभायमान पांचालों ने बड़े शब्दकिये ।६३ । हजारोंदिव्य बाजेबजे और युद्धमें उसअद्भुतपनेको देखकरशूरवीरों ने सिंहनाद किये । ६४। पाण्डव अर्जुन ऐसा कर्मकरके वासुदेवजी से बोलाकि हे श्रीकृष्णजी आप संसप्तकों के सम्मुखचलो यहमेरा बड़ा कामहै । ६५ । अर्जुन के वचनकोंसुनकर श्रीकृष्णजी बड़ीपताकावालेमन और वायुकेसमान शीघ्रगामीरथकी सवारीसे चलदिये ६६ ॥

---

Ashwathama far away from the scene of action. Seeing Dhrishtadyumn rescued and Ashwathama removed, the Panchals cried out in glee. The cries of the warriors were mingled with the sounds of musical instruments. Having done that deed of bravery, Arjun said to Vasudev, "Take me before the Sansaptaks. My work lies with them." At this Shri Krishn drove the horses swift like the mind or wind." 66.



सञ्जय उवाच । एतस्मिन्नन्तरे कृष्णः पार्थं वचनमब्रवीत् । दर्शयन्निव कौन्तेयं धर्मराजं युधिष्ठिरम् ॥ १ ॥ एष पाण्डव ते भ्राता धार्त्तराष्ट्रैर्महाबलैः । जिघांसुभिर्महेष्वासैर्द्रुतं पार्थोऽनुसार्य्यते ॥ २ ॥ तथानुयान्ति संरब्धाः पाञ्चाला युद्धदुर्मदाः । युधिष्ठिरं महात्मानं परीप्सन्तो महाबलाः ॥ ३ ॥ एष दुर्य्योधनः पार्थ रथानीकेन दंशितः । राजा सर्वस्य लोकस्य राजानमनुधावति ॥ ४ ॥ जिघांसुः पुरुषव्याघ्र भ्रातृभिः सहितो बली । आशीविषसमस्पर्शैः सर्वयुद्धविशारदैः ॥ ५ ॥ एते जिघृक्षवो यान्ति द्विपाश्वरथपत्तयः । युधिष्ठिरं धार्त्तराष्ट्रा रत्नोत्तममिवार्थिनः ॥ ६ ॥ पश्य सात्वतभीमाभ्यां निरुद्धा विष्ठिताः पुनः । जिहीर्षवोऽमृतं दैत्याः शक्राग्निभ्यामिवावशाः ॥ ७ ॥ एते बहुत्वात्त्वरिताः पुनर्गच्छन्ति पाण्डवम् । समुद्रमिव वार्य्योघाः प्रावृट्काले

अध्याय ६० ॥

संजय बोले कि इसी अन्तरमें कुन्तीकेपुत्र धर्मराजा युधिष्ठिरको दिखातेहुये श्रीकृष्णजीने अर्जुनसे यह बचन कहा हे पाण्डव बड़े पराक्रमी मारने के इच्छावान महाधनुषधारी धृतराष्ट्र के पुत्रों से यह तेराभाई राजायुधिष्ठिर बड़ी शीघ्रता से पीछाकिया जाताहै । २ । वहां महादुर्मद क्रोधयुक्त पांचाल महात्मा युधिष्ठिर को चाहतेहुये पीछे चलेजाते हैं । ३ । और पृथ्वी का राजा रथसमेत सेनाओं से अलंकृत दुर्योधन राजायुधिष्ठिरके पीछे दौड़ताहै । ४ । हे पुरुषोत्तम यह पराक्रमी विषैले सर्पकेसमान स्पर्शवाले सबयुद्धों में कुशल भाइयों समेत मारने का अभिलाषी है । ५ । युधिष्ठिर के पकड़ने की इच्छा करनेवाले यह धृतराष्ट्र के पुत्र हाथी घोड़े रथ और पत्तियों समेत ऐसे जाते हैं कि जैसे कि इच्छावान् परम उत्तम मनुष्यके पास जाते हैं । ६ । यादव सात्यकि व भीमसेन से रोकेहुये युधिष्ठिरको पकड़ने के इच्छावान् यहलोग फिर ऐसे नियत हैं जैसे कि इन्द्र और अग्नि से बारंबार रुके हुये अमृत के चाहने वाले दैत्यहोते हैं । ७ । यह शीघ्रता करनेवाले

CHAPTER LX

Sanjaya said, " Pointing towards Yudhishthir, Vasudev said to Arjun, " Your brother Yudhishthir is being chased yonder by the sons of Dhritrashtra. The Panchals follow Yudhishthir, and king Duryodhan is going after Yudhishthir. With his brothers, like *poisonous serpents, he is desirous of slaying* Yudhishthir. *Desirous* of capturing him, the sons of Dhritrashtra go along with elephants and horses as if going to meet some great man. Checked by Satyaki and Bhimsen and desirous of catching Yudhishthir, they are standing like Daityas desirous of getting nectar checked by Indra and Agni. The numerous army of Kauravas is going towards Yudhishthir like rain water towards the Ocean. The brave warriors, roaring and

महारथाः ॥ ८ ॥ नदन्तः सिंहनादांश्च धमन्तश्चापि वारिजान् । बलवन्तो महे
ष्वासा विधुन्वन्तो धनूंषि च ॥ ९ ॥ मृत्योर्मुखगतं मन्ये कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम्
हुतमग्नौ च कौन्तेयं दुर्योधनवशंगतम ॥ १० ॥ यथाविधमनीकन्तु धार्त्तराष्ट्रस्य
पाण्डव । नास्य शक्रोऽपि मुच्येत सम्प्राप्तो बाणगोचरम् ॥ ११ ॥ दुर्योधनस्य वीरस्य
शरौघान् शीघ्रमस्यतः । संक्रुद्धस्यान्तकस्येव को वेगं संसहेद्रणे ॥ १२ ॥ दुर्योधनस्य
वीरस्य द्रौणेः शारद्वतस्य च । कर्णस्य चेषुवेगो वै पर्वतानपि शातयेत् ॥ १३ ॥ कर्णेन
च कृतो राजा विमुखः शत्रुतापनः बलवांल्लघुहस्तश्च कृतास्त्रो युद्धविशारदः ॥ १४ ॥
राधेयः पाण्डवश्रेष्ठं शक्तः पीडयितुं रणे । सहितो धृतराष्ट्रस्य पुत्रैः शूरैर्महाबलैः
॥ १५ ॥ तस्यैभिर्युध्यमानस्य संग्रामे शंसितारमनः । अन्यैरपि च पार्थस्य कृतं कर्म
महारथैः ॥ १६ ॥ उपवासकृशो राजा भृशं भरतसत्तम । ब्राह्मे बले स्थितो ह्येष न

महारथी बहुत होनेके कारण पाण्डव युधिष्ठिर की ओर फिर ऐसे जाते हैं जैसे कि वर्षा ऋतु में जलके प्रवाह समुद्रकी ओर जाते हैं । ८ । बड़े पराक्रमी बड़े धनुषधारी सिंहनादोंको करते शंखोंको बजाते और शत्रुओं को चलायमान करते हुये चले जाते हैं । ९ । मैं कुन्ती के पुत्र युधिष्ठिरको मृत्युके मुखमें वर्त्तमान मानताहूं और उस कुन्तीके पुत्रको दुर्योधनकी आधीनता में वर्त्तमानहोकर अग्नि में होमा हुआ विचार करताहूं । १० । हे अर्जुन फिर दुर्योधनकी सेना इसप्रकारकी है कि इसके बाण लक्षमें वर्त्तमान होकर इन्द्रभी नहीं बचसक्ता है । ११ । युद्ध में बाणों के समूहों को शीघ्र छोड़नेवाले यमराज के समान अत्यन्त क्रोधयुक्त वीर दुर्योधन के वेगको कौन सहसक्ता है । १२ । वीर दुर्योधन अश्वत्थामा कृपाचार्य्य और कर्णके बाणोंका वेग पर्व्वतोंका भी तोड़नेवाला है । १३ । शत्रुओं का संतप्त करनेवाला पराक्रमी हस्तलाघवी कर्मकर्त्ता युद्धमें कुशल राजायुधिष्ठिर कर्ण के हाथसे मुखमोड़ने वाला होचुका है और वह शूरवीर धृतराष्ट्र के पुत्रों समेत कर्ण युद्धमें युधिष्ठिरको पीड़ामान करने को समर्थ है । १५ । युद्धमें लड़नेवाले प्रशंसनीय बुद्धि उस युधिष्ठिर के पराजय होनेका गुमान इन और अन्य महारथियों को भी प्राप्तहै । १६ । क्योंकि यह भरतवंशियों में श्रेष्ठ व्रत करनेवाला समर्थ राजा

blowing their conchs, are going on. I find Yudhishthir in the jaws of death. Fallen in the hands of Duryodhan, he is like a victim of sacrifice. 10. Even Indra cannot scape from the darts of Duryodhan's warriors. Who can bear the Indra like prowess of Duryodhan? Brave Duryodhan, Kripacharya and Karan can break mountains with their arrows. Yudhishthir is turning back from the encounter of Karan, who with the help of the sons of Dhrishtrashtra is too strong for him. 15. Other warriors too, are desirous of defeating him; for he is better suited to do the duties of Brahmans than those of Kshatryas. Surely he is in a great danger from Karan. I think that Yudhish-

क्षात्रे हि बले विभुः ॥ १७ ॥ कर्णेन चाभियुक्तोयं सूतपतिः शत्रुतापनः। संशयं समनु प्राप्तः पाण्डवो वै युधिष्ठिरः ॥ १८ ॥ न जीवति महाराजो मन्ये पार्थ युधिष्ठिरः। यद्भीमसेनः सहते सिंहनादममर्षणः ॥ १९ ॥ नर्दतां धार्त्तराष्ट्राणां पुनः पुनररिन्दमः। धमतांश्च महाशंखान संग्रामे जितकाशिनाम् ॥ २० ॥ युधिष्ठिरं पाण्डवेयं हतेति पुरुषर्षभ। सञ्चोदयत्यसौ कर्णो धार्त्तराष्ट्रान् महारथान्॥ २१ ॥ स्थूणाकर्णेन्द्रजालेन पार्थ पाशुपतेन च। प्रच्छादयन्ति राजानं शस्त्रजालैर्महारथाः॥ २२ ॥ आतुरो हि कृतो राजा सन्निषण्णश्च भारत। यथैनमनु सेवन्ते पाञ्चालाः सह पाण्डवैः ॥ २३ ॥ त्वरमाणस्त्वराकाले सर्वशस्त्रभृतांवराः। मज्जन्तमिव पाताले बलिनोप्युज्जिहीर्षवः ॥ २४ ॥ न केतुर्दृश्यते राज्ञः कर्णेन निहतः शरैः। पश्यतोर्यमयोः पार्थ सात्यकेश्च शिखण्डिनः ॥ २५ ॥ धृष्टद्युम्नस्य भीमस्य शतानीकस्य वा विभो। पाञ्चालानाञ्च सर्वेषां चेदीनाञ्चैव भारत ॥ २६ ॥ एष कर्णो रणे पार्थ पाण्डवानामनीकिनीम्।

---

युधिष्ठिर ब्राह्मणों के क्षमा आदि पराक्रमों में नियत है यह क्षत्री धर्म्मरूप पराक्रम में नियत नहीं है। १७। निश्चय करके कर्णके साथ भिड़े हुये शत्रुहन्ता युधिष्ठर बड़े संशय में प्राप्तहुआ है। १८। हे अर्जुन जोकि असहनशील भीमसेन शत्रुओं के सिंहनादों को सहरहा है इससे मैं अनुमान करताहूंकि महाराज युधिष्ठिर जीवते हुए नहीं है। १९। हे भरतर्षभ युद्धमें विजयसे शोभायमान वारंवार गर्जते औरक शंखोंको बजातेहुये। २०। यह कर्ण बड़े पराक्रमी उन धृतराष्ट्रके पुत्रोंको प्रेरणा करता है कि तुम पांडव युधिष्ठिरको मारो। २१। हे अर्जुन महारथी लोग इन्द्र-जालरूप स्थूणा कर्णनाम गांधर्वअस्त्र वा पाशुपतिअस्त्र और बाणोंसे राजाको ढक रहे हैं। २२। हे भरतवंशी अर्जुन राजायुधिष्ठिर को ऐसा व्याकुल करदियाहै यह पांचालदेशी पांडवों समेत सब शूरवीर इसके पीछे हुये हैं इसीप्रकार तुमसे भी यह राजा रक्षाकरनेके योग्यहै। २३। सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ पराक्रमी शीघ्रता के समय शीघ्रता करनेवाले शूरवीर उस पातालमें डूबेहुये के समान युधिष्ठिरको निकालने की इच्छा कररहे हैं। २४। राजाकी ध्वजानहीं दिखाई देती है हेअर्जुन वह राजा नकुल, सहदेव, सात्यकी और शिखण्डी के देखतेहुये कर्णके बाणों से मारागया। २५। हे भरतवंशी समर्थ अर्जुन वह राजाधृष्टद्युम्न भीमसेन, शतानीक

thir is no more, because valiant Bhim is silently hearing the roars of the hostile warriors. Roaring and blowing their conchs, Karan is urging the sons of Dhritrashtra to slay Yudhishthir. 21. The network of enemy's arrows has covered the king. Yudhishthir is in great trouble and the Panchals and Pandavas follow him. You too, must protect the king. Our warriors are trying to extricate him from trouble. I donot see the king's banner: he is slain by Karan in the presence of Nakul, Sahadev, Satyaki and Shikhandi.25. He is slain in spite of Dhrishtadyumn, Bhim, the Panchals and the Chanderis.

शरैर्विध्य क्षयति वै नलिनीमिव कुञ्जरः ॥ २७ ॥ एते द्रवन्ति रथिनस्त्वदीया पाण्डुनन्दन । पश्य पश्य यथा पार्थ गच्छन्त्येते महारथाः ॥ २८ ॥ एते भारत मातङ्गाः कर्णेनाभिहता रणे । आर्त्तनादान् विकुर्वाणा विद्रवन्ति दिशो दश ॥ २९ ॥ रथानां द्रवते वृन्दमेतच्चैव समन्ततः । द्राव्यमाणं रणे पार्थ कर्णेनामित्रकर्षिणा ॥ ३० ॥ हस्तिकक्षां रणे पश्य चरन्तीं तत्र तत्र ह । रथस्थं सूतपुत्रस्य केतुं केतुमतां वर ॥ ३१ ॥ असौ धावति राधेयो भीमसेनरथं प्रति । किरन् शरशतान्येवं विनिघ्नं स्तव वाहिनीम् ॥ ३२ ॥ एतांश्च पश्य पाञ्चालान् द्राव्यमाणान् महारथान् । शक्रेणेव यथा दैत्यान् हन्यमानान्महाहवे ॥ ३३ ॥ एष कर्णो रणे जित्वा पाञ्चालान् पाण्डुसृञ्जयान् । दिशो वै प्रेक्षते सर्वास्त्वदर्थमिति मे मतिः ॥ ३४ ॥ पश्य पार्थ धनुःश्रेष्ठं विकर्षन् स धु शोभते । शत्रुं जित्वा यथा शक्रो देवसंघैः समावृतः ॥ ३५ ॥ एते नर्दन्ति

और सब पांचाल वा चंदेरीदेशियों के देखतेहुये मारागया । २६ । हे अर्जुन यह कर्ण बाणों से पांडवोंकी सेनाको ऐसे माररहाहै जैसे कि कमलके वनोंको हाथी मारताहै । २७ । हे पांडुनन्दन यह आपके रथी भागते हैं हे अर्जुन देखो २ यह महारथी जाते हैं । २८ । हे भरतवंशी यह हाथी कर्ण के बाणों से घायल और पीड़ित होकर शब्दोंको करतेहुये दशों दिशाओंको भागते हैं । २९ । हे अर्जुन शत्रुओंके पराजय करनेवाले कर्ण से युद्धमें भगायेहुये यह रथों के समूह चारों ओरसे भागते चलेजाते हैं । ३० । हे ध्वजाधारियों में श्रेष्ठ अर्जुन कर्णके रथपर नियत हाथीकी कक्षाका चिह्न रखनेवाली और जहां तहां युद्धमें घूमने वाली ध्वजाको देखो । ३१ । यह कर्ण हजारों बाणों को बरसाता तुम्हारी सेना को मारता हुआ भीमसेनके रथपर दौड़ताहै । ३२ । इन भगायेहुये महारथी पांचालोंको ऐसा देखो जैसे कि महायुद्धमें इन्द्रसे भगायेहुये दैत्यहोते हैं । ३३ । यह कर्ण युद्धमें पांचाल पांडव और सृञ्जियों को विजय करके तेरेनिमित्त सब दिशाओंको देखताहै यहमेरा पक्काअनुमान है । ३४ । हे अर्जुन यहकर्ण उत्तम धनुषको खैंचता हुआ ऐसा शोभायमानहै जैसे कि देवगणोंसे व्याप्त शत्रुओं को विजयकरके इन्द्र शोभायमान होताहै । ३५ । यह सब कौरव कर्ण के पराक्रमको देखकर गर्जते

Karan is destroying the army of the Pandavas as an elephant does a forest of lotus. Look at the warriors who are running away. The elephants wounded by Karan's arrows are running away, in all directions. Routed by Karan, the lines of cars are being broken.30. Look at the standard of Karan having the device of elephant's rope, moving here and there. Showering thousands of arrows over your army, Karan attacks Bhim. Look at the routed Panchals like Daityas routed by Indra. Having conquered the Srinjayas and Panchals, Karan is looking for you in all directions. Drawing his bow, Karan looks glorious like Indra after dispersing the Daityas. 35. All the

कौरव्या दृष्ट्वा कर्णस्य विक्रमम् । त्रासयन्तो रणे पाण्डून् सृञ्जयांश्च समन्ततः ॥ ३६॥ एष सर्वात्मना पाण्डूंस्त्रासयित्वा महारणे । अभिभाषति राधेयः सर्व सैन्यानि मानद ॥ ३७॥ अभिद्रवत भद्रं वो द्रुतं द्रवत कौरवाः । यथा जीवन् वः कश्चिन्मुच्येत युधि सृञ्जयः ॥ ३८ ॥ तथा कुरुत संयत्ता वयं यास्याम पृष्ठतः । एवमुक्त्वा गतोह्येष पृष्ठतो विकिरञ्छरान् ॥ ३९ ॥ पश्य कर्णं रणे पार्थ श्वेतच्छत्रविराजितम् । उदयं पर्वतं यद्वत् शशाङ्केनोपशोभितम् ॥ ४० ॥ पूर्णचन्द्रनिकाशेन मूर्ध्नि छत्रेण भारत । ध्रियमाणेन समरे श्रीमच्छतशलाकिना ॥ ४१ ॥ एष त्वां प्रेक्षते कर्णः सकटाक्षं विशाम्पते । उत्तमं जवमास्थाय ध्रुवमेष्यति संयुगे ॥ ४२ ॥ पश्य ह्येनं महाबाहो विधुन्वानं महद्धनुः । शरांश्चाशीविषाकारान् विसृजन्तं महारणे ॥ ४३ ॥ असौ निवृत्तो राधेयो दृष्ट्वा ते वानरध्वजम् । प्रार्थयन् समरं पार्थ त्वया सह परन्तप । वधाय

हुये शब्दोंको करते हैं और युद्धमें चारोंओर से पांडव और सृंजियों को डराते हैं । ३६ । हे प्रशंसा देनेवाले यह कर्ण युद्धमें सब आत्मासे पांडवोंको भयभीत करके सब सेनाके मनुष्यों से बोलताहै । ३७ । हे कौरव्य तुम्हारा कल्याणहो तुम शीघ्र चलकर सम्मुखताकरो जिससे कि कोई सृंजी युद्धमें तुम्हारे हाथसे जीवता बचकर न जावे ३८ । तुम शस्त्रोंको धारणकिये सावधानीसे युद्धकरो और हमपीछे की ओरसे चलते हैं यह कर्ण इसरीतिसे कहकर पीछेकी ओरसे बाणों को मारता हुआ चलागया । ३९ । हे अर्जुन श्वेतछत्रसे शोभायमान कर्णको देखो यह ऐसा मालूम होता है जैसे कि चन्द्रमा से शोभायमान उदयाचल पर्वतहोता है ४० हे भरतवंशी अर्जुन पूर्ण चन्द्रमा के समान शोभायमान सौ शलाका रखनेवाले मस्तकपर धारण किये हुये छत्रसमेत । ४१ । यह कर्ण तुमको सकटाक्ष देखता है निश्चय करके यह बड़ी तीव्रता में नियत होकर युद्धमें आवेगा ।४२। हेमहाबाहु बड़े युद्धमें दृढ़ धनुषको चढ़ानेवाले विषैले सर्पोंके समान बाणोंके छोड़ने वाले इस कर्णको देखो । ४३ । हे शत्रुसंतापी अर्जुन यह कर्ण तुम से युद्ध करनेकी इच्छा करताहुआ तेरी वानरीध्वजाको देखकर लौटा यह अपने मरने के लिये ऐसे आता

Kauravas roar with joy at the sight of Karan's prowess and terrify the Pandavas and Panchals. Terrifying all the warriors of the Pandavas, Karan thus addressed his men, "Fight with the Srinjayas, O Kauravas, so that none of them can scape you. Fight carefully and we shall follow you." Having said this, Karan goes on showering arrows. Look at the white umbrella of Karan who looks like Udayachal with the moon over it." 40. Having an umbrella, bright like the moon, over him, he throws side glances at you. Surely, he will come upon you in great fury. Look at Karan drawing his huge bow and discharging arrows like venomous snakes. Desirous of fighting with you, he turns back at the sight of your monkey standard. He

ह्यात्मनोऽभ्येति दीप्तास्यं शलभो यथा ॥ ४४ ॥ कर्णमेकाकिनं दृष्ट्वा रथानीकेन
भारत । रिरक्षिषुः सुसंयत्तो धार्त्तराष्ट्रो निवर्त्तते । सचः सहैभिर्दुष्टात्मा वध्यताम्
प्रयत्नतः ॥ ४६ ॥ त्वया यशश्च राज्यञ्च सुखञ्चोत्तममिच्छता । अन्योन्यार्थिनस्तयो
र्वीतत्वयमानयोः ॥ ४७ ॥ देवासुरे पार्थ मृधे देवदानवयोरिव ॥ ४८ ॥ त्वाञ्च दृष्ट्वा
तिसंरब्धं कर्णञ्च भरतर्षभ । असौ दुर्य्योधनः क्रुद्धो नोत्तरं प्रतिपद्यते ॥ ४९ ॥
आत्मनश्च कृतात्मानं समीक्ष्य भरतर्षभ । कृतागसञ्च राधेयं धर्मात्मनि युधिष्ठिरे
॥ ५० ॥ प्रतिपद्यस्व कौन्तेय प्राप्तकालमनन्तरम् । आर्य्यां युद्धे मतिं कृत्वा प्रत्याहि
रथयूथपम् ॥ ५१ ॥ पञ्च ह्येतानि मुख्यानां रथानां रथसत्तम । शतान्यायान्ति समरे
बलिनां तिग्मतेजसाम् ॥ ५२ ॥ पञ्च नागसहस्राणि द्विगुणा वाजिनस्तथा । अभिसं
हत्य कौन्तेय पदातिप्रयुतानि च ॥ ५३ ॥ अन्योन्यरक्षितं वीर ! बलं त्वामभिवर्त्तते ।
सूतपुत्रं महेष्वासं दर्शयात्मानमात्मना । उत्तमं जवमास्थाय प्रत्येहि भरतर्षभ ॥ ५४ ॥

है जैसे कि शलभनाम पत्नी प्रकाशमान अग्निके के मुखमें जाता है ।४४। हे भरतवंशी रथकी सेनासमेत रक्षाकरनेका अभिलाषी दुर्योधन अकेले कर्णको देखकर लड़ता है इन सब समेत इसदुष्ट अन्तःकरणवाले दुर्योधनको बड़े विचार पूर्वक उपायोंसे मारनाचाहिये । ४६ । हे उच्चाभिलाषी शास्त्रोंको अच्छीरीति से जानने वाले युद्धाभिलाषी यश राज्य और उत्तमसुखको चाहनेवाले तेरे हाथसे मारनेके योग्यहै । ४७ । हे राजा जैसे कि देवासुरों के युद्धमें देवता और दानवोंकेयुद्धहोते हैं इसीप्रकार हे भरतर्षभ अत्यन्त क्रोधयुक्त तुमको और कर्णको देखकर यह क्रोधयुक्त दुर्योधन अपनेको बुद्धिमान् विचारकर उत्तरको नहीं पाता है । ४९ । हे कुंतीकेपुत्र तुम धर्मात्मा युधिष्ठिरकेसाथ अपराध करनेवाले आसन्नमृत्यु कर्णके सम्मुख शीघ्रहीजाओ और बुद्धिको प्रबल करके इस महारथी के सम्मुख चलो । ५१ । हे रथियोंमें श्रेष्ठ यह पांच महापराक्रमी और तेजस्वी उत्तम पांच हजार हाथी और दशहजार घोड़ों समेत हजारों शूरवीरोंको साथलिये प्रयुतों पदातियोंसे युक्तहोकर आते हैं । ५३ । हे वीर परस्परमें रक्षित सेना तेरे सम्मुख आती है हे भरतर्षभ तुम आप चलकर इस बड़े धनुषधारी कर्ण को दर्शन दो और बड़ी तीव्रता में नियत होकर सम्मुख जाओ । ५४ । यह अत्यन्त क्रोध

*comes to seek his death like an insect at fire. 44.* Seeing Karan fight alone, Duryodhan, with his army, fights to protect him. You should take care to destroy the bad-natured prince and his followers. You must slay him, clever warrior, if you wish for fame, greatness, kingdom and happiness. Seeing you and Karan fight like gods and asurs, enraged Duryodhan will not be able to give you any reply. Go at once to encounter Karan who has sinned against Yudhishthir. 50. The five warriors, with five thousand elephants, ten thousand horse and numberless foot soldiers, are coming against you. You must

असौ कर्णः सुसंरब्धः पाञ्चालानभिधावति । केतुमस्य हि पश्यामि धृष्टद्युम्नरथं प्रति ॥ ५५ ॥ समुच्छेत्स्यति पाञ्चालानिति मे धीयते मतिः । आचक्षे च प्रियं पार्थ सवेदं भरतर्षभ ॥ ५६ ॥ राजा जीवति कौरव्यो धर्मराजो युधिष्ठिरः । असौ भीमो महाबाहुः सन्निवृत्तश्चमूमुखे । वृतः सृञ्जयसैन्येन सात्यकेन च भारत ॥ ५७ ॥ वध्यन्त एते समरे कौरवा निशितैः शरैः ॥ ५८ ॥ भीमसेनेन कौन्तेय पाञ्चालैश्च महात्मभिः । सेना हि धार्त्तराष्ट्रस्य विमुखा विद्रवद्रणा । विप्रधावति वेगेन भीमस्य निहता शरैः ॥ ५९ ॥ विपन्नसस्येव मही रुधिरेण समुक्षिता । भारतीभरतश्रेष्ठ सेना कृपणदर्शना ॥ ६० ॥ निवृत्तं पश्य कौन्तेय भीमसेनं युधाम्पतिम् । आशीविषमिव क्रुद्धं द्रावयन्तं वरूथिनीम् ॥ ६१ ॥ पीतरक्तासितसितास्ताराचन्द्रार्कमण्डिताः । पताका विप्रकीर्य्यन्ते छत्राण्येतानि चार्जुन ॥ ६२ ॥ रथेभ्यः प्रपतन्त्येते रथिनो विगतासवः । नानावर्णैर्हता बाणैः पाञ्चालैरपलायिभिः ॥ ६३ ॥ निर्मनुष्यान् गजानश्वान्रथांश्चैव धनञ्जय । समा

युक्त होकर कर्ण पांचालोंके सम्मुख दौड़ता है मैं इसकी ध्वजाको धृष्टद्युम्न के रथ पर देखताहूं ।५५। हे शत्रुसंतापी मैं अनुमान करताहूं कि यह पांचालाके सम्मुख जाताहै हे अर्जुन अब मैं उस तेरी अभीष्ट प्रियवार्ता को कहताहूं । ५६ । कि यह श्रीमान् धर्मका पुत्र राजा युधिष्ठिर आनन्द पूर्व्वक कुशल से है यह महाबाहु भीमसेन सेनाके मुखसे निवृत्तहुआ लौटाहै । ५७ । और वह भरतवंशी सृंजियों की सेना सात्यकि से युक्त है । ५८ । यह कौरव युद्धमें तीक्ष्णधार बाणों से मर रहे हैं हे अर्जुन महात्मा पांचालों से और भीमसेन के हाथ से दुर्योधनकी सेना युद्ध में मुखोंको मोड़मोड़कर भीमसेनके बाणोंसे घायल होकर बड़ी शीघ्रता से भागताहै । ५९ । और टूटे कवच रुधिरसे लिप्त शरीरवाली महादुखी भरतवंशियों की सेना दिखाईदेताहै । ६० । हे भरतर्षभ अर्जुन इस शूरवीरों के स्वामी भीमसेनको देखो कि यह विषैले सर्पकी समान क्रोधयुक्त सेनाका भगानेवाला है ।६१। हे राजन् यह लालपीले काले और श्वेत सूर्य चन्द्रमा और नक्षत्रों से शोभायमान् अलंकृत पताका और छत्र गिरते हैं । ६२ । मुख न मोड़नेवाले और नाना प्रकार के वर्णवाले पांचालों के बाणों से घायल और निर्जीव होकर यह रथी अपने २

steadily face that great archer. Enraged *Karan is rushing against* the Panchals; his banner is seen against the car of Dhrishtadyumn. I believe that he will attack the Panchals. I shall now tell you a piece of good news. 56. Prince Yudhishthir is safe and sound; for brave Bhim is standing at the entrance of the army and Satyaki is with the Srinjayas. The Kauravas are dying fast of sharp arrows. Bhimsen and the Panchals have routed the Kaurav army. They have lost their armours and are seen with bleeding bodies. 60 Look how enraged Bhim is putting them to flight. There fall the banners

द्रवन्ति पांचाला धार्त्तराष्ट्रांस्तरस्विनः ॥ ६५ ॥ विमृद्नन्ति नरव्याघ्रो भीमसेनबलाश्रयात् । बलं परेषां दुर्द्धर्षास्त्यक्त्वा प्राणानरिन्दम ॥ ६६ ॥ एते नर्दन्ति पांचाला ध्मापयन्ति च वारिजान् । अभिद्रवन्ति च रणे मृद्नन्तः सायकैः परान् ॥ ६७ ॥ पश्यस्वैषाञ्च माहात्म्यं पांचाला हि पराक्रमात् । धार्त्तराष्ट्रान् विनिघ्नन्ति क्रुद्धाः सिंहा इव द्विपान् ॥ ६८ ॥ शस्त्रमाच्छिद्य शत्रूणां सायुधानां निरायुधाः । तेनैवैतानमोघाक्षानि घ्नन्ति च नदन्ति च ॥ ६९ ॥ शिरांस्येतानि पात्यन्ते शत्रूणां बाहवोपि च । रथनागहया वीरा यशस्याः सर्व एव च ॥ ७० ॥ सर्वतश्चाभिपन्नैषां धार्त्तराष्ट्रमिहाचमूः । पाञ्चालैर्मानसादेत्य हंसैर्गंङ्गेव वेगितैः ॥ ७१ ॥ सुभृशंच पराक्रान्ताः पांचालानां निवारणे । कृपकर्णादयो वीरा ऋषभाणामिवर्षभाः ॥ ७२ ॥ सुनिमग्नांश्च भीमास्त्रैर्धार्त्तराष्ट्रान् महारथान् । धृष्टद्युम्नमुखा वीरा घ्नन्ति शत्रून् सहस्रशः ॥ ७३ ॥ पांचा

रथों से गिरतेहैं । ६३ । हे अर्जुन वेगवान् पांचाल मनुष्य हाथी घोड़े और रथों से जुदे धृतराष्ट्रके पुत्रोंके सम्मुख जाते हैं और नरोत्तम भीमसेन से रक्षित होकर वह अजय पांचाललोग अपनेरप्राणोंकी आशा छोड़ शत्रुओंको मर्दन करतेहैं।६६।हे शत्रुविजयी यह सब पांचाल प्रसन्नहो होकर शंखोंको बजातेहैं और युद्धमें बाणोंसे शत्रुओं का मर्दन करतेहुये दौड़तेहैं।६७।इन अपने शूरवीरोंके साहसको देखो कि पांचालदेशी शूर अपने पराक्रमोंसे धृतराष्ट्रकेपुत्रोंको ऐसे मारतेहैंजैसेकि क्रोधयुक्तसिंह हाथियोंको मारतेहैं । ६८। शस्त्रों से रहित शूरवीर शस्त्रधारी शत्रुओं के शस्त्रको काटकर उसीसे इन अमोघ शस्त्रधारियों को मारतेहुये गर्जनाओं को करते हैं । ६९ । शत्रुओं के शिर और भुजाभी गिरायीजाती हैं रथ हाथी घोड़े और युद्ध के सब वीरलोग शूरताके उत्पन्न करने वाले शब्दों को कररहे हैं । ७० । और यह दुर्य्योधन की की बड़ी सेना सब ओर को पांचालों के सम्मुख ऐसे वर्त्तमान है जैसेकि वेगवान् हसों से चारोंओर को व्याप्त श्री गंगाजी होती हैं, श्रेष्ठों में भी अतिश्रेष्ठ वीर कृपाचार्य्य और कर्ण आदि यह सब पांचालों के रोकने में कठिन पराक्रम करने वाले हुये । ७२ । और भीमसेन के अस्त्रों से पराजित महारथी धृतराष्ट्र के पुत्रों को देखो । और शत्रुओं के हाथसे पांचालों के पराजय होनेपर निर्भय होकर गर्जने

and umbrellas of various bright colours. Wounded by the arrows of the Panchals, the warriors are falling dead. The Panchals rush against the sons of Dhritrashtra who are destitute of cars and beasts. Fearless of their own lives and led by Bhimsen, they slay the foes. The Panchals blow their conchs gleefully and rush against the foes to slay them with their arrows. Look at the bravery of your own warriors, who are slaying the Kauravas as lions do elephants. Deprived of weapons, they make the enemies weaponless and roar loudly. The heads and arms of the enemies are being cut. The warriors and their beasts utter sounds indicative of bravery. The great army of Duryodhan is facing the Panchals and looks like a flight of swans

लेष्वभिभूतेषु द्विपद्भिरपभीर्नदन्। शत्रुपक्षमवस्कन्य शरानस्यति मारुतिः॥ ७४॥ विपणभूयिष्ठतरा धार्तराष्ट्री महाचमूः। रथाश्चैभाः सुचिरस्ता भीमसेनभयार्दिताः॥ ७५॥ पश्य भीमेन नाराचैर्भिन्ना नागाः पतन्त्यमा। वज्रवेगहतानीव शिखराणि धराभृताम्॥ ७६॥ भीमसेनस्य निर्भिन्ना बाणैः सन्नतपर्वभिः। स्वान्यनीकानि मृद्नन्तो द्रवन्त्येते महागजाः॥ ७७॥ नाभिजानासि भीमस्य सिंहनादं सुदुःसहम्। नदतोऽर्जुन संग्रामे भैरवं जितकाशिनः॥ ७८॥ एष नैषादिरभ्येति द्विपमुख्येन पाण्डवम्। जिघांसुस्तोमरैः क्रुद्धो दण्डपाणिरिवान्तकः॥ ७९॥ सतोमरावस्य भुजौ छिन्नौ भीमेन गर्जतः। तीक्ष्णैरग्निरविप्रख्यैर्नाराचैर्दशभिर्हतः॥ ८०॥ हत्वैनं पुनरायाति नागानन्यान् महारिणः॥ ८१॥ पश्य नालाम्बुदनिभान् महामात्रैरधिष्ठितान्। शक्ति

वाले धृष्टद्युम्न आदि वीरहजारों शत्रुओं को मारते हैं वायुका पुत्र भीमसेन शत्रुओं के पक्षों को मथाकर बाणों की वर्षाकरता है। ७४। और धृतराष्ट्र कीबड़ी सेना महाव्याकुल है और यह रथी भी भीमसेन के भयसे अत्यन्त पीड़ामान होकर भयभीतहैं ७५देखो भीमसेनके नाराचोंसे घायल होकर यहहाथी ऐसे गिरतेहैं जैसे कि इन्द्रके बज्रसे टूटेहुये पर्वतों के शिखर गिरते हैं भीमसेन के गुप्तग्रन्थी वाले बाणों से घायल यह बड़े हाथी अपनी सेनाओंको कुचलते दवाते हुये इधर उधरको भागते हैं, भीमसेन का सिंहनाद बड़े दुःखसे सहनेके योग्यजानो हे राजन दण्डधारी यमराज के समान क्रोधयुक्त तोमरों से भीमसेनके मारनेकी इच्छासे यह निषादकापुत्र इस युद्धमें गर्जनेवाले और विजय से शोभायमान वीरके भीमसेन के सम्मुख जाता है। ७९। इसकी दोनों भुजाओं को उस गर्जने वाले भीमसेन ने तोमर से काट डाला और देदीप्य अग्नि और सूर्य्य के समान प्रकाशित दशबाणों से माराडाला इसको मारकर अब प्रहार करने वाले दूसरे हाथियों के सम्मुख आता है। ८१। सवारों समेत सवारियों को और नीले बादलों के समान हाथियों को शक्ति और

falling on the Ganges. Kripacharya and Karan, the best of warriors are trying their best against the Panchals. Look at the sons of Dhritrashtra routed by the weapons of Bhimsen. Seeing the Panchals rounted by the foes, Dhrishtadyumn and other warriors slay the enemies. Bhimsen is sending forth a flight of arrows over the foes and the army of Dhritrashtra is hard pressed. They run away from fear of Bhim.75. Wounded by Bhim's arrows the elephants fall down like mountains struck down by vajra and run away here and there, trampling down the warriors. The roar of Bhim is unbearable The Nishad's son is rushing on to slay Bhim with tomars like the staff of Yam. Now Bhim cuts down both his arms and kills him with ten bright arrows. Having slain him, he advances towards the line of elephants. Look at Bhim slaying riders, beasts and elephants

तोमरसंघातैर्विनिघ्नन्तं वृकोदरम् ॥ ८२॥ सप्तसप्त च नागास्तान् वैजयन्तांश्च सध्वजाः निहत्य निशितैर्बाणैश्छिन्ना: पार्थाग्रजेन ते ॥ ८३ ॥ दशाभिर्दशाभिश्चैको नाराचैर्निहतो गजः। न चासौ धार्त्तराष्ट्राणां श्रूयते निनदस्तथा। पुरन्दरसमे युद्धे निवृत्ते भरतर्षभ ॥ ८४ ॥ अक्षौहिण्यस्तथा तिस्रो धार्त्तराष्ट्रस्य संहताः। क्रुद्धेन नरसिंहेन भीमसेनेन वारिताः ॥ ८५ ॥ संजय उवाच। भीमसेनेन तत् कर्म कृतं दृष्ट्वा सुदुष्करम्। अर्जुनो व्यधमच्छिष्टानहितान्निशितैः शरैः ॥ ८६ ॥ ते वध्यमानाः समरे संशप्तकगणाः प्रभो। प्रभग्नाः समरे भीता दिशो दश महाबलाः। शक्रस्यातिथितां गत्वा विशोका ह्यभवंस्तदा ॥ ८७ ॥ पार्थश्च पुरुषव्याघ्र शरैः सन्नतपर्वभिः। जघान धार्त्तराष्ट्रस्य चतुर्विधबलां चमूम् ॥ ८८ ॥

इति श्री कर्णपर्वणि संकुलयुद्धे षष्टितमोऽध्याय ६०

---

तोमरों से मारने वाले भीमसेन को देखो। ८२। हे राजन् तीक्ष्णधार वाले बाणों से उन सात२हाथियोंकी वैजयन्ती ध्वजाओंको काटकर तेरे बड़ेभाईभीमसेनने मारडाला। ८३। दश२ नाराचों से एक २ हाथी मारागया इसीसे धृतराष्ट्रके पुत्रोंके शब्द नहींसुनेजाते हैं हे भरतर्षभ इसीप्रकार युद्धमें इन्द्रके समान भीमसेन के लौटने पर क्रोधयुक्त नरोत्तम भीमसेनके हाथसे दुर्योधनकी तीनअक्षौहिणी सेना घायल और रोकीगई. संजय बोले कि भीमसेन के उन कठिनकर्मों को देखकर अर्ज्जुनने शेष बचहुये शत्रुओं को तीक्ष्णधार बाणों से छिन्न करदिया। ८६। हे प्रभु वह संसप्तकों के समूह युद्धमें घायल और भयभीतहोकर दशों दिशाओं में विभागित होकर भागे और इन्द्रके आतिथ्यको पाकर शोक से रहित हुये। ८७। पुरुषोत्तम अर्ज्जुनने टेढ़े पर्ववाले बाणों से दुर्योधन की चतुरंगिणी सेनाकोमारा

---

like blue clouds 82. He has cut and killed seven garlanded elephants bearing banners He has slain each elephant with ten arrows and the cries of the sons of Dhritrashtra are no longer heard. Bhim has wounded and destroyed three akshauhinis of the Kaurav army." Sanjaya continued, "Seeing Bhim's bravery Arjun dispersed the rest of the army with his sharp arrows. Wounded and terrified battle, the Sansaptaks ran away and were sent to the region of Indra. Arjun slew the army of the sons of Dhritrashtra," 88.

